# अध्याय ६

श्रीभगवानुवाच—

अनाश्रितः कर्मफलं कार्यं कर्म करोति यः ॥
स संन्यासी च योगी च न निरग्निर्नचाक्रियः ॥१॥

श्रीभगवान् ने कहा ।

कार्य कर्म कों जो करै त्यागि कर्मफल भार ।
संन्यासी योगी वही नहिं निरगिन बेकार ॥ १ ॥

यं संन्यासमिति प्राहुर्योगं तं विद्धि पांडव ॥
न ह्यसंन्यस्तसंकल्पो योगी भवति कश्चन ॥ २ ॥

कह्यौ पार्थ ! संन्यास जो ताहि योगहू मान ।
जो संकल्पहि नहिं तजत योगी हू मत जान ॥ २ ॥

आरुरुक्षोर्मुनेर्योगं कर्म कारणमुच्यते ॥
योगारूढस्य तस्यैव शमः कारणमुच्यते ॥ ३ ॥

कर्महि साधन होत है योग प्राप्ति लगि पार्थ !
योग प्राप्तिकर शमन पुनि कारण होत यथार्थ ॥ ३ ॥

यदा हि नेंद्रियार्थेषु न कर्मस्वनुषज्जते ॥
सर्वसंकल्पसंन्यासी योगारूढस्तदोच्यते ॥ ४ ॥

इन्द्रियार्थ अरु कर्म में जो आसक्त न होइ ।
तजै सर्व संकल्पहू युक्त कहावै सोइ ॥ ४ ॥

उद्धरेदात्मनाऽऽत्मानं नात्मानमवसादयेत् ॥
आत्मैव ह्यात्मनो बंधुरात्मैव रिपुरात्मनः ॥ ५ ॥

मन तें मन कों उद्धरै कबहुँ न ताहि गिराइ ।

मनही मनकौ मित्र है मनहि शत्रु हुइ जाइ ॥ ५ ॥

**बंधुरात्माऽऽत्मनस्तस्य येनात्मैवात्मना जितः ॥**

**अनात्मनस्तु शत्रुत्वे वर्तेतात्मैव शत्रुवत् ॥ ६ ॥**

जो जीतै मन तें मनहिं सो मन बन्धु कहाइ ।

अनजित मन रिपुता करै दुखदाई हुइ जाइ ॥ ६ ॥

**जितात्मनः प्रशांतस्य परमात्मा समाहितः ॥**

**शीतोष्णसुखदुःखेषु तथा मानापमानयोः ॥ ७ ॥**

शान्त जितेन्द्रिय पुरुष कों परमात्मा दरसात ।

शीत उष्ण सुख दुख न कछु ताकों कबहु सतात ॥ ७ ॥

**ज्ञानविज्ञानतृप्तात्मा कूटस्थो विजितेंद्रियः ॥**

**युक्त इत्युच्यते योगी समलोष्टाश्मकांचनः ॥ ८ ॥**

तृप्तज्ञान विज्ञानमन होइ जितेन्द्रिय धीर ।

माटी पाथर स्वर्ण सम युक्त कहावत वीर ॥ ८ ॥

**सुहृन्मित्रार्युदासीनमध्यस्थद्वेष्यबंधुषु ॥**

**साधुष्वपि च पापेषु समबुद्धिर्विशिष्यते ॥ ९ ॥**

सुहृद मित्र मध्यस्थ रिपु उदासीन बिच जासु ।

साधु पाप बिच बुद्धि सम गनहु श्रेष्ठता तासु ॥ ९ ॥

**योगी युंजीत सततमात्मानं रहसि स्थितः ॥**

**एकाकी यतचित्तात्मा निराशीरपरिग्रहः ॥ १० ॥**

एकाकी यतचित्त अरु आश परिग्रह हीन ।

युक्त करै नित चित्त कों निर्जन में आसीन ॥ १० ॥

शुचौ देशे प्रतिष्ठाप्य स्थिरमासनमात्मनः ॥
नात्युच्छ्रितं नातिनीचं चैलाजिनकुशोत्तरम् ॥११॥
शुचि प्रदेश में थापि कें आसन ठीक जमाइ ।
बहुत न ऊंच न नीच कुश अजिन वस्त्र फैलाइ ॥ ११ ॥
तत्रैकाग्रं मनः कृत्वा यतचित्तेंद्रियक्रियः ॥
उपविश्यासने युंज्याद्योगमात्मविशुद्धये ॥१२॥
तहँ मन कों एकाग्र करि मन तें इन्द्रिन थाम ।
आत्म शुद्धि लागि बैठि तहँ योग करै निष्काम ॥ १२ ॥
समं कायशिरोग्रीवं धारयन्नचलं स्थिरः ॥
संप्रेक्ष्य नासिकाग्रं स्वं दिशश्चानवलोकयन् ॥१३॥
काया शिर ग्रीवा अचल धारि और थिर होइ ।
निज नासाग्रहि लक्ष्य करि दिश न विलोकै जोइ ॥ १३ ॥
प्रशांतात्मा विगतभीर्ब्रह्मचारिव्रते स्थितः ॥
मनः संयम्य मच्चित्तो युक्त आसीत मत्परः ॥१४॥
शान्तचित्त निर्भय सदा ब्रह्मचर्य व्रत लीन ।
मन संयम करि चित्तकों मो में करि लवलीन ॥ १४ ॥
युंजन्नेवं सदाऽऽत्मानं योगी नियतमानसः ॥
शांतिं निर्वाणपरमां मत्संस्थामधिगच्छति ॥१५॥
योगी ऐसें चित्त कों करत योग आधीन ।
मोकों परम प्रधान गिनि रहै युक्त आसीन ॥ १५ ॥
नात्यश्नतस्तु योगोऽस्ति न चैकांतमनश्नतः ॥
न चातिस्वप्नशीलस्य जाग्रतो नैव चार्जुन ॥ १६ ॥

बहुभोजी भोजनरहित अर्जुन ! अरु जो कोइ ।
स्वप्नशील निद्रारहित तिनकों योग न होइ ॥ १६ ॥

**युक्ताहारविहारस्य युक्तचेष्टस्य कर्मसु ॥**
**युक्तस्वप्नावबोधस्य योगो भवति दुःखहा ॥ १७ ॥**

सम आहार विहार सम चेष्टा कर्मन माहि ।
स्वप्न बोध सम दुःखहर पार्थ योग हो ताहि ॥ १७ ॥

**यदा विनियतं चित्तमात्मन्येवावतिष्ठते ॥**
**निःस्पृहःसर्वकामेभ्यो युक्त इत्युच्यते तदा ॥ १८॥**

आत्मा में ही चित्त जब अतिशय निश्चल होइ ।
सर्व कामनारहित तब युक्त कहावत सोइ ॥ १८ ॥

**यथा दीपो निवातस्थो नेंगते सोपमा स्मृता ॥**
**योगिनो यतचित्तस्य युंजतो योगमात्मनः ॥१६॥**

दीपक ज्यों निश्चल रहै जहाँ पवन नहिं जाइ ।
सो उपमा यतचित्त की आत्मयोग कों पाइ ॥ १६ ॥

**यत्रोपरमते चित्तं निरुद्धं योगसेवया ॥**
**यत्र चैवात्मनाऽऽत्मानं पश्यन्नात्मनि तुष्यति २०**

योग रीति सों रुद्ध चित जहाँ लेत विश्राम ।
आत्मा में सन्तुष्ट जहँ लखि कर आत्माराम ॥ २० ॥

**सुखमात्यंतिकं यत्तद्बुद्धिग्राह्यमतींद्रियम् ॥**
**वेत्ति यत्र न चैवायं स्थितश्चलति तत्त्वतः ॥ २१ ॥**

जहां अलौकिक सुख मिलै जो इन्द्रिन तें दूर ।
जहँ थित हटि नहिं तत्त्व सों ह्वैहै चकनाचूर ॥ २१ ॥

यं लब्ध्वा चापरं लाभं मन्यते नाधिकं ततः ॥
यस्मिन्स्थितो न दुःखेन गुरुणापि विचाल्यते ॥२२॥

जाकों लहिकर मनुज कों और न लाभ पसंद ।
जा में थिर हुइ कबहु नहिं परत दुःख के फंद ॥ २२ ॥

तं विद्याद्दुःखसंयोगवियोगं योगसंज्ञितम् ॥
स निश्चयेन योक्तव्यो योगो निर्विण्णचेतसा ॥२३॥

जो वियोग दुखयोग कौ योग जानिये ताइ ।
ताहि लहहु निर्वेद बिन निश्चित चित्त लगाइ ॥ २३ ॥

संकल्पप्रभवान्कामांस्त्यक्त्वा सर्वानशेषतः ॥
मनसैवेंद्रियग्रामं विनियम्य समंततः ॥ २४ ॥

सबहि कामना त्याग करि जो उपजें मन माहिं ।
इन्द्रियगण कों रोकिकै मन तें चारहु ठाहिं ॥ २४ ॥

शनैःशनैरुपरमेद्बुद्ध्या धृतिगृहीतया ॥
आत्मसंस्थं मनः कृत्वा न किंचिदपि चिंतयेत् २५

धीरै धीरै उपरमै बुधि तै लहि विश्राम ।
आतम बिच मनकों धरै चिन्तन सो नहिं काम ॥ २५ ॥

यतो यतो निश्चलति मनश्चंचलमस्थिरम् ॥
ततस्ततो नियम्यैतदात्मन्येव वशं नयेत् ॥ २६ ॥

जब जब मन दौरै कितहुँ चंचल अस्थिर होइ ।
तब तब तुरतहिं रोकिकै आतमवश कर सोइ ॥ २६ ॥

प्रशांतमनसं ह्येनं योगिनं सुखमुत्तमम् ॥
उपैति शांतरजसं ब्रह्मभूतमकल्मषम् ॥ २७ ॥

शान्त होत मन जाहि कौ सो योगी सुखयुक्त ।
बिगतरजस निर्मल विमल ब्रह्मभूत अघमुक्त ॥ २७ ॥

**युंजन्नेवं सदाऽऽत्मानं योगी विगतकल्मषः ॥**
**सुखेन ब्रह्मसंस्पर्शमत्यंतं सुखमश्नुते ॥ २८ ॥**

यों योगी उद्यम करत मन कों सदा लगाइ ।
पापरहित अरु ब्रह्मरत शान्त अमित सुख पाइ ॥ २८ ॥

**सर्वभूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि ॥**
**ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः ॥ २९ ॥**

आपुन कों सब जीव में सबकों आपुन माहि ।
देखत योगी युक्त मन समदर्शी लखु ताहि ॥ २९ ॥

**यो मां पश्यति सर्वत्र सर्वं च मयि पश्यति ॥**
**तस्याहं न प्रणश्यामि स च मे न प्रणश्यति ॥ ३० ॥**

जो मोकों सब में लखै लखै सबहि मो माहिं ।
मैं अलभ्य नहिं ताहिकों सोउ अलभ्य मोइ नाहिं ॥ ३० ॥

**सर्वभूतस्थितं यो मां भजत्येकत्वमास्थितः ॥**
**सर्वथा वर्तमानोऽपि स योगी मयि वर्तते ॥ ३१ ॥**

सब प्राणिन बिच जान मोइ भजै एकता पाइ ।
सो योगी मो में बसै कबहूं नहिं बिलगाइ ॥ ३१ ॥

**आत्मौपम्येन सर्वत्र समं पश्यति योऽर्जुन ॥**
**सुखं वा यदि वा दुःखं स योगी परमो मतः ॥ ३२ ॥**

अर्जुन ! जो सुख दुख लखत सबकं आपु समान ।
सब में जो समता लखै योगी परम सुजान ॥ ३२ ॥

**अर्जुन उवाच--**

**योऽयं योगस्त्वया प्रोक्तः साम्येन मधुसूदन ॥**
**एतस्याहं न पश्यामि चंचलत्वात्स्थितिं स्थिराम् ३३**

अर्जुन ने कहा ।

मधुसूदन ! यह आपुने कह्यो जो समता योग ।
ताकी थिर गति नहिं लखौं चंचलता संजोग ॥ ३३ ॥

**चंचलं हि मनः कृष्ण प्रमाथि बलवद्दृढम् ॥**
**तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम् ॥ ३४ ॥**

इन्द्रियक्षोभक दृढ़ बली मन चञ्चल है तात !
ताहि पवन सम रोकिबो मोकों कठिन लखात ॥ ३४ ॥

**श्रीभगवानुवाच--**

**असंशयं महाबाहो मनो दुर्निग्रहं चलम् ॥**
**अभ्यासेन तु कौंतेय वैराग्येण च गृह्यते ॥ ३५ ॥**

श्रीभगवान् ने कहा ।

मन चल दुर्निग्रह अहै जामें नहिं संदेह ।
तउ अभ्यास विराग तें रोक सकत हैं तेह ॥ ३५ ॥

**असंयतात्मना योगो दुष्प्राप इति मे मतिः ॥**
**वश्यात्मना तु यतता शक्योऽवाप्तुमुपायतः ॥३६॥**

अजित चित्त कों योग यह पारथ ! दुर्लभ जान ।
जो मन वशकर यतत हैं तिनकों है आसान ॥ ३६ ॥

**अर्जुन उवाच--**

**अयतिः श्रद्धयोपेतो योगाच्चलितमानसः ।**

**अप्राप्य योगसंसिद्धिं कां गतिं कृष्ण गच्छति॥३७॥**

अर्जुन ने कहा ।

अयती श्रद्धायुतहु जो योगभ्रष्ट हुइ जाइ ।
योग सिद्धि नहिं पाइकै कृष्ण ! कौन गति पाइ ? ॥ ३७ ॥

**कच्चिन्नोभयविभ्रष्टश्छिन्नाभ्रमिव नश्यति ॥**
**अप्रतिष्ठो महाबाहो विमूढो ब्रह्मणः पथि ॥ ३८ ॥**

दौनों हूं तैं भ्रष्ट हुइ फाटयो जलद समान ।
अबुध काह वह नसैगो ब्रह्ममार्ग अज्ञान ॥ ३८ ॥

**एतन्मे संशयं कृष्ण छेत्तुमर्हस्यशेषतः ॥**
**त्वदन्यः संशयस्यास्य छेत्ता नह्युपपद्यते ॥ ३९ ॥**

यह सब संशय कृष्ण तुम काटो दुखहंतार !
तुम बिनु या संदेह कौ कोउ न छेदनहार ॥ ३९ ॥

**श्रीभगवानुवाच--**

**पार्थ नैवेह नामुत्र विनाशस्तस्य विद्यते ॥**
**नहि कल्याणकृत्कश्चिद्दुर्गतिं तात गच्छति ॥ ४० ॥**

श्रीभगवान् ने कहा ।

पार्थ ! न इह नहिं और कहुँ नाश ताहिकौ होइ ।
दुर्गति पावत तात नहिं शुभकर्त्ता जग कोइ ॥ ४० ॥

**प्राप्य पुण्यकृताँल्लोकानुषित्वा शाश्वतीः समाः ॥**
**शुचीनां श्रीमतां गेहे योगभ्रष्टोऽभिजायते ॥४१॥**

दिव्यलोक में रमण करि कल्प अनेक बिताइ ।
जन्मत शुचि श्रीमन्त गृह योगभ्रष्ट पुनि आइ ॥ ४१ ॥

अथवा योगिनामेव कुले भवति धीमताम् ॥
एतद्धि दुर्लभतरं लोके जन्म यदीदृशम् ॥ ४२ ॥

बुद्धिमान योगीन के कुल में अथवा होइ ।
अस सम्भव अति कठिन है सहज न पावत कोइ ॥ ४२ ॥

तत्र तं बुद्धिसंयोगं लभते पौर्वदेहिकम् ॥
यतते च ततो भूयः संसिद्धौ कुरुनंदन ॥ ४३ ॥

तहाँ लहत अभ्यास तैं पूर्व बुद्धि संजोग ।
तब कुरुनन्दन ! फिर करत सिद्धिहेत सो योग ॥ ४३ ॥

पूर्वाभ्यासेन तेनैव ह्रियते ह्यवशोऽपि सः ॥
जिज्ञासुरपि योगस्य शब्दब्रह्मातिवर्तते ॥ ४४ ॥

बिवस पूर्व अभ्यास तें खिंचत योगयुत सोइ ।
पार योगजिज्ञासु सो शब्द ब्रह्म तैं होइ ॥ ४४ ॥

प्रयत्नाद्यतमानस्तु योगी संशुद्धकिल्बिषः ॥
अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम् ॥४५॥

यत्न करत यतमानहू योगी पापविमुक्त ।
जन्म जन्म अभ्यास तैं लहत परमपद युक्त ॥ ४५ ॥

तपस्विभ्योऽधिको योगी ज्ञानिभ्योऽपिमतोऽधिकः॥
कर्मिभ्यश्चाधिको योगी तस्माद्योगी भवार्जुन ४६

तपसिन तें योगी अधिक ज्ञानिन हूं तैं सोउ ।
कर्मिन हूं तैं पुनि अधिक अर्जुन ! योगी होउ ॥ ४६ ॥

योगिनामपि सर्वेषां मद्गतेनांतरात्मना ॥
श्रद्धावान्भजते यो मां स मे युक्ततमो मतः ॥४७॥

श्रद्धायुत यतचित सदा भजै जु योगी मोइ ।
सब योगिन में श्रेष्ठतम सोइ बताओं तोइ ॥ ४७ ॥

**इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे अध्यात्मयोगो नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥**

---

इति आत्मसंयमयोगो नाम षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥
ओ३म् तत् सत्

---

# अध्याय ७

श्रीभगवानुवाच—

**मय्यासक्तमनाः पार्थ योगं युंजन्मदाश्रयः ॥**
**असंशयं समग्रं मां यथा ज्ञास्यसि तच्छृणु ॥ १ ॥**

श्रीभगवान् ने कहा ।

मोमें हुइ आसक्तमन मोरहि आश्रय पाइ ।
जा विधि योगी योगयुत मोइ जानै सुनु, ताइ ॥ १ ॥

**ज्ञानं तेऽहं सविज्ञानमिदं वक्ष्याम्यशेषतः ॥**
**यज्ज्ञात्वा नेह भूयोऽन्यज्ज्ञातव्यमवशिष्यते ॥२॥**

ज्ञान और विज्ञान मैं कहौं सकल यहि ठौर ।
जाहि जानि फिर नहिं रहै जानन कों कछु और ॥ २ ॥

**मनुष्याणां सहस्रेषु कश्चिद्यतति सिद्धये ॥**
**यततामपि सिद्धानां कश्चिन्मां वेत्ति तत्त्वतः ॥३॥**

सिद्धिहेत नर सहस में यतन करै कोउ एक ।
सिद्धन में हूँ एक कोउ जानत मोइ सविवेक ॥ ३ ॥

**भूमिरापोऽनलो वायुः खं मनो बुद्धिरेव च ॥**
**अहंकार इतीयं मे भिन्ना प्रकृतिरष्टधा ॥ ४ ॥**

महि जल पावक पवन नभ अहंकार बुधि चेत ।
या प्रकार मेरी प्रकृति आठ गुणन में लेत ॥ ४ ॥

**अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम् ॥**
**जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत ॥ ५ ॥**

यह अपरा है अन्य जो परा प्रकृति कहलात ।
जीवरूप सो महाभुज ! जो जग धारत तात ! ॥ ५ ॥

**एतद्योनीनि भूतानि सर्वाणीत्युपधारय ॥**
**अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा ॥ ६ ॥**

इन दोउन तें भूत सब प्रकटत हैं अस जानु ।
अरु मोकों सब जगत कौ कर्त्ता हर्त्ता मानु ॥ ६ ॥

**मत्तः परतरं नान्यत्किंचिदस्ति धनंजय ॥**
**मयि सर्वमिदं प्रोतं सूत्रे मणिगणा इव ॥ ७ ॥**

मो सों परतर अन्य कछु अहै धनञ्जय ! नाहिं ।
मणिगण जैसै सूत बिच पोह्यौ जगमो माहिं ॥

अथवा

मो सों परतर कछु नहीं सुनु कुन्ती के पूत !
गुँथ्यौ मोहिमें जगत सब जिमि मणिगण बिचसूत ॥ ७ ॥

**रसोऽहमप्सु कौंतेय प्रभाऽस्मि शशिसूर्ययोः ॥**
**प्रणवः सर्ववेदेषु शब्दः खे पौरुषं नृषु ॥ ८ ॥**

जल में रस शशि सूर्य में प्रभा अहौं सुन पार्थ !
शब्द प्रणव नभ वेद में पुरुषन में पुरुषार्थ ॥ ८ ॥

**पुण्यो गंधः पृथिव्यां च तेजश्चास्मि विभावसौ ॥**
**जीवनं सर्वभूतेषु तपश्चास्मि तपस्विषु ॥ ९ ॥**

पुण्य गंध हौं भूमि में तेज अगिन में जान ।
सब भूतन में जीव हों तपसिन में तप मान ॥ ९ ॥

**बीजं मां सर्वभूतानां विद्धि पार्थ सनातनम् ॥**

**बुद्धिर्बुद्धिमतामस्मि तेजस्तेजस्विनामहम् ॥ १० ॥**

सब प्राणिन कौ पार्थ ! मोइ बीज सनातन मान ।
तेजवंत कौ तेज अरु धीमति की धी जान ॥ १० ॥

**बलं बलवतामस्मि कामरागविवर्जितम् ॥**
**धर्माविरुद्धो भूतेषु कामोऽस्मि भरतर्षभ ॥ ११ ॥**

बलहु मोइ बलवान कौ काम राग बिनु जान ।
काम जो धर्म विरुद्ध नहिं ताहू कों मोहि मान ॥ ११ ॥

**ये चैव सात्त्विका भावा राजसास्तामसाश्च ये ॥**
**मत्त एवेति तान्विद्धि न त्वहं तेषु ते मयि ॥ १२ ॥**

सात्त्विक राजस तामसिक हैं जो ये त्रय भाव ।
सो मोमें सब बसत हैं तिन्ह में मोइ न पाव ॥ १२ ॥

**त्रिभिर्गुणमयैर्भावैरेभिः सर्वमिदं जगत् ॥**
**मोहितं नाभिजानाति मामेभ्यः परमव्ययम् १३॥**

इनहीं भावन में फँस्यो पारथ ! सब संसार ।
मो अक्षर कों नहिं लखत जो हों इनतें पार ॥ १३ ॥

**दैवी ह्येषा गुणमयी मम माया दुरत्यया ॥**
**मामेव ये प्रपद्यंते मायामेतां तरंति ते ॥ १४ ॥**

दुस्तर दैवी गुणमयी मम माया लखु याहि ।
शरण मोर जो लहत है सोइ तरत है ताहि ॥ १४ ॥

**न मां दुष्कृतिनो मूढाः प्रपद्यंते नराधमाः ॥**
**माययापहृतज्ञाना आसुरं भावमाश्रिताः ॥ १५ ॥**

मूढ़ कुकर्मी अधम नर कबहुँ न पावत मोइ ।

माया तें हतज्ञान हुइ असुरभावयुत सोइ ॥ १५ ॥

**चतुर्विधा भजंते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन ॥**
**आर्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ ॥ १६ ॥**

अर्जुन ! चार प्रकार के सुजन भजत हैं मोइ ।
आर्त्त दरिद्री ज्ञानयुत अरु जिज्ञासू जोइ ॥ १६ ॥

**तेषां ज्ञानी नित्ययुक्त एकभक्तिर्विशिष्यते ॥**
**प्रियो हि ज्ञानिनोऽत्यर्थमहं स च मम प्रियः ॥ १७ ॥**

तिन्ह में ज्ञानी नित्ययुत एक भक्त बड़ होइ ।
ज्ञानी कों मैं परम प्रिय सोहू प्यारौ मोइ ॥ १७ ॥

**उदाराः सर्व एवैते ज्ञानी त्वात्मैव मे मतम् ॥**
**आस्थितः स हि युक्तात्मा मामेवानुत्तमां गतिम् ॥**

ये सब पार्थ ! उदार मम आतम ज्ञानी होइ ।
सर्वोत्तम गति मोहि में लहत युक्तचित सोइ ॥ १८ ॥

**बहूनां जन्मनामंते ज्ञानवान्मां प्रपद्यते ॥**
**वासुदेवः सर्वमिति स महात्मा सुदुर्लभः ॥ १९ ॥**

बहुत जनम के अंत में ज्ञानी पावत मोइ ।
वासुदेव ही सर्व अस जानत दुर्लभ सोइ ॥ १९ ॥

**कामैस्तैस्तैर्हृतज्ञानाः प्रपद्यंतेऽन्यदेवताः ॥**
**तं तं नियममास्थाय प्रकृत्या नियताः स्वया २० ॥**

निज स्वभाव तें नियत जो कामी अरु अज्ञान ।
सोहू नियमहि धारिकै भजत देवता आन ॥ २० ॥

**यो यो यां यां तनुं भक्तः श्रद्धयार्चितुमिच्छति ॥**

**तस्य तस्याचलां श्रद्धां तामेव विदधाम्यहम् ॥२१॥**

जो जो जिह जिह भजत है श्रद्धायुत हुइ पार्थ !

तिहि तिहि में श्रद्धा अचल दैहों परम यथार्थ ॥ २१ ॥

**स तया श्रद्धया युक्तस्तस्याराधनमीहते ॥**

**लभते च ततः कामान्मयैव विहितान्हि तान् २२॥**

ता श्रद्धा सों युक्त हुइ ता सुर बिच चित देत ।

ताही सों सब कामना मेरे द्वारा लेत ॥ २२ ॥

**अंतवत्तु फलं तेषां तद्भवत्यल्पमेधसाम् ॥**

**देवान्देवयजो यांति मद्भक्ता यांति मामपि ॥ २३ ॥**

इन्ह मतिमंदिन कों फलहु नाशमान ही होइ ।

सुरकों सुरपूजक लहैं मोर भक्त लह मोइ ॥ २३ ॥

**अव्यक्तं व्यक्तिमापन्नं मन्यंते मामबुद्धयः ॥**

**परं भावमजानंतो ममाव्ययमनुत्तमम् ॥ २४ ॥**

सर्वोत्तम परभाव मम नहिं जानत हैं अन्ध ।

तातें मों अव्यक्त कों व्यक्त गिनै मतिमन्द ॥ २४ ॥

**नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमायासमावृतः ॥**

**मूढोऽयं नाभिजानाति लोको मामजमव्ययम् २५]**

सबकों नाहिं दिखात हौं रहि माया के बीच ।

अज अरु अव्यय नहिं लखत मोकों जनता नीच ॥ २५ ॥

**वेदाहं समतीतानि वर्तमानानि चार्जुन ॥**

**भविष्याणि च भूतानि मां तु वेद न कश्चन २६ ॥**

मैं जानत हौं जो भयौ जो है जो फिर होइ

अर्जुन ! मैं जानौं सबहि मोहि न जानै कोइ ॥ २६ ॥

**इच्छाद्वेषसमुत्थेन द्वंद्वमोहेन भारत ॥**
**सर्वभूतानि संमोहं सर्गे यांति परंतप ॥ २७ ॥**

द्वंद्वमोह उत्पन्न जो राग द्वेष तें होइ ।
भारत ! सृष्टिविधान में प्राणिन मोहत सोइ ॥ २७ ॥

**येषां त्वंतगतं पापं जनानां पुण्यकर्मणाम् ॥**
**ते द्वंद्वमोहनिर्मुक्ता भजंते मां दृढव्रताः ॥ २८ ॥**

पापमुक्त जो नर अहैं जिनके पुण्य महान ।
द्वंद्वमोह तें छूटिकै भजत मोहि पहिचान ॥ २८ ॥

**जरामरणमोक्षाय मामाश्रित्य यतंति ये ।**
**ते ब्रह्म तद्विदुः कृत्स्नमध्यात्मं कर्म चाखिलम् २९**

जरा मरण मोक्षार्थ जो मम आश्रित ह्वै जाइ ।
ताहि कर्म सब ब्रह्म ही अध्यातम दरसाइ ॥ २९ ॥

**साधिभूताधिदैवं मां साधियज्ञं च ये विदुः ॥**
**प्रयाणकालेऽपि च मां ते विदुर्युक्तचेतसः ॥ ३० ॥**

साधिभूत अधिदैव अरु साधियज्ञ जो मोइ ।
लखै युक्तचित अन्त में मोकौं जानै सोइ ॥ ३० ॥

**इति श्रीमद्भगवद्गीतासू० ब्र० यो० श्रीकृष्णाऽर्जुन संवादे ज्ञानयोगोनाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥**

---

इति विज्ञानयोगो नाम सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥
ओ३म् तत् सत्

---

# अध्याय ८

—:०:—

अर्जुन उवाच—

किं तद्ब्रह्म किमध्यात्मं किं कर्म पुरुषोत्तम ॥
अधिभूतं च किं प्रोक्तमधिदैवं किमुच्यते ॥ १ ॥

अर्जुन ने कहा !

कौन ब्रह्म अध्यात्म को कर्म कहत हैं काइ ?
पुरुषोत्तम ! अधिभूत अरु अधिदैव हू बताइ ॥ १ ॥

अधियज्ञः कथं कोऽत्र देहेऽस्मिन्मधुसूदन ॥
प्रयाणकाले च कथं ज्ञेयोऽसि नियतात्मभिः ॥ २ ॥

को अधियज्ञ शरीर में मधुसूदन भगवंत !
अन्त काल ताको कहो क्यहिविधि पावै संत ? ॥ २ ॥

श्रीभगवानुवाच—

अक्षरं ब्रह्म परमं स्वभावोऽध्यात्ममुच्यते ॥
भूतभावोद्भवकरो विसर्गः कर्मसंज्ञितः ॥ ३ ॥

श्रीभगवान ने कहा ।

परब्रह्म अक्षर कह्यो अरु अध्यात्म स्वभाव ।
जन्म लहत प्राणी सबहि तातें कर्म कहाव ॥ ३ ॥

अधिभूतं क्षरो भावः पुरुषश्चाधिदैवतम् ॥
अधियज्ञोऽहमेवात्र देहे देहभृतां वर ॥ ४ ॥

नाशमान अधिभूत हैं पुरुष कह्यो अधिदैव ।
मोहि जान अधियज्ञ तू तन बिच पार्थ ! सदैव ॥ ४ ॥

**अंतकाले च मामेव स्मरन्मुक्त्वा कलेवरम् ॥**
**यः प्रयाति स मद्भावं याति नास्त्यत्र संशयः ॥ ५॥**

अन्त काल मोकों सुमिरि जो कोउ त्यागत देह ।
मेरौ पद ताकों मिलै कछुक नाहिं संदेह ॥ ५ ॥

**यं यं वापि स्मरन्भावं त्यजत्यंते कलेवरम् ॥**
**तं तमेवैति कौंतेय सदा तद्भावभावितः ॥ ६ ॥**

जो जो जा जा भाव कों सुमिरत छाँड़त देह ।
सो सो पारथ ! मिलत है भाव शीघ्र ही तेह ॥ ६ ॥

**तस्मात्सर्वेषु कालेषु मामनुस्मर युद्धय च ॥**
**मय्यर्पितमनोबुद्धिर्मामेवैष्यस्यसंशयम् ॥ ७ ॥**

तातें मोकों हर घड़ी सुमिरहु मन बुधि लाइ ।
मोकों निश्चय पाइहौ करौ युद्ध तुम जाइ ॥ ७ ॥

**अभ्यासयोगयुक्तेन चेतसा नान्यगामिना ॥**
**परमं पुरुषं दिव्यं याति पार्थानुचिंतयन् ॥ ८ ॥**

योगी भल अभ्यास करि जब नहिं कितहुँ डुलाइ ।
ऐसे मनतें जो भजै परमपुरुष सोइ पाइ ॥ ८ ॥

**कविं पुराणमनुशासितार-**
**मणोरणीयांसमनुस्मरेद्यः ॥**
**सर्वस्य धातारमचिंत्यरूप-**
**मादित्यवर्णं तमसः परस्तात् ॥ ९ ॥**

जो प्रेरक पालक सकल सूक्ष्म रूप तमपार ।
पुरुष पुरातन कवि विमल जो रविवर्ण अपार ॥ ९ ॥

**प्रयाणकाले मनसाऽचलेन**
**भक्त्या युतो योगबलेन चैव ॥**
**भ्रुवोर्मध्ये प्राणमावेश्य सम्यक्**
**स तं परं पुरुषमुपैति दिव्यम् ॥ १० ॥**

अन्तकाल मन अचल करि जो सुमिरत है ताइ ।
भक्तियोग सौभाग्यतें ब्रह्मरूप हुइ जाइ ॥ १० ॥

**यदक्षरं वेदविदो वदंति**
**विशंति यद्यतयो वीतरागाः ॥**
**यदिच्छंतो ब्रह्मचर्यं चरंति**
**तत्ते पदं संग्रहेण प्रवक्ष्ये ॥ ११ ॥**

जाकों अक्षर कहत हैं श्रुति के जाननहार ।
जामें करत प्रवेश हू यती राग करि पार ॥
जाकी इच्छा करत हैं ब्रह्मचर्य व्रत धारि ।
ताही पद कौं करत हौं विवरण पार्थ ! सँभारि ॥ ११ ॥

**सर्वद्वाराणि संयम्य मनो हृदि निरुध्य च ॥**
**मूर्ध्न्याधायात्मनःप्राणमास्थितोयोगधारणाम् १२**

सब द्वारन कों रोकिकै मनहुँ हृदय बिच लाइ ।
माथ चढ़ावै प्राण निज थित हुइ योग कराइ ॥ १२ ॥

**ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म व्याहरन्मामनुस्मरन् ॥**
**यःप्रयाति त्यजन्देहं स याति परमां गतिम्॥ १३ ॥**

ओमेकाक्षर ब्रह्मकों जपत निरन्तर जोइ ।
मोकों सुमिरत चलबसै लहै परमपद सोइ ॥ १३ ॥

अनन्यचेताः सततं यो मां स्मरति नित्यशः ॥
तस्याहं सुलभः पार्थ नित्ययुक्तस्य योगिनः ॥ १४ ॥
जो अनन्यचित योगयुत ज्ञानी ध्यान लगाइ ।
निस दिन मोकों भजत है सुलभ होत हों ताइ ॥ १४ ॥

मामुपेत्य पुनर्जन्म दुःखालयमशाश्वतम् ॥
नाप्नुवंति महात्मानः संसिद्धिं परमां गताः ॥ १५ ॥
मोइ पाइ फिर जन्म हू नश्वर अरु दुख ठाम ।
नहिं पावत, पुनि पाइ करि सिद्धि परम अभिराम ॥ १५ ॥

आब्रह्मभुवनाल्लोकाः पुनरावर्तिनोऽर्जुन ॥
मामुपेत्य तु कौंतेय पुनर्जन्म न विद्यते ॥ १६ ॥
ब्रह्मलोक हू पाइ कै लौटत है यह जान ।
मोइ पाइ पारथ ! जनम फिर नहिं पावत आन ॥ १६ ॥

सहस्रयुगपर्यंतमहर्यद्ब्रह्मणो विदुः ॥
रात्रिं युगसहस्रांतां तेऽहोरात्रविदो जनाः ॥ १७ ॥
युग सहस्र कौ ब्रह्मदिन युग सहस्र की रात ।
जो जानत ये रात दिन जाननहार कहात ॥ १७ ॥

अव्यक्ताद्व्यक्तयः सर्वाः प्रभवंत्यहरागमे ॥
रात्र्यागमे प्रलीयंते तत्रैवाव्यक्तसंज्ञके ॥ १८ ॥
दिन में सब अव्यक्त तैं जीव प्रकट ह्वइ जाँइ ।
रात भये पुनि भूत सब ताही बीच समाँइ ॥ १८ ॥

भूतग्रामः स एवायं भूत्वा भूत्वा प्रलीयते ॥
रात्र्यागमेऽवशः पार्थ प्रभवत्यहरागमे ॥ १९ ॥

भूतग्राम सब होत है सदा रात बिचलीन ।
दिन के निकसे विवश सब जन्महि पार्थ! नवीन ॥ १९ ॥

**परस्तस्मात्तु भावोऽन्योऽव्यक्तोऽव्यक्तात्सनातनः ॥**
**यः स सर्वेषु भूतेषु नश्यत्सु न विनश्यति ॥ २० ॥**

तासों परतर जो अहै अलख सनातन सोइ ।
सब भूतन के नसत हू नसै न कबहूँ जोइ ॥ २० ॥

**अव्यक्तोऽक्षर इत्युक्तस्तमाहुः परमां गतिम् ॥**
**यं प्राप्य न निवर्तंते तद्धाम परमं मम ॥ २१ ॥**

अच्छर अलख अगाध सो कहत परम गति ताहि ।
धाम परम सोइ जान मम जा लहि लौटत नाहि ॥ २१ ॥

**पुरुषः स परः पार्थ भक्त्या लभ्यस्त्वनन्यया ॥**
**यस्यांतःस्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम् ॥ २२ ॥**

जो व्यापक सब विश्व में जो भूतन कौ थान ।
परम पुरुष जो सो मिलै परमभक्त कों आन ॥ २२ ॥

**यत्र काले त्वनावृत्तिमावृत्तिं चैव योगिनः ॥**
**प्रयाता यांति तं कालं वक्ष्यामि भरतर्षभ ॥ २३ ॥**

जब जब योगी त्यागि तनु लौटत है वा नाइ ।
ता अवसर कों कहत हों सुनहु पार्थ चित लाइ ॥ २३ ॥

**अग्निर्ज्योतिरहः शुक्लः षण्मासा उत्तरायणम् ॥**
**तत्र प्रयाता गच्छंति ब्रह्म ब्रह्मविदो जनाः ॥ २४ ॥**

अगिन जोत दिन शुक्ल पख अरु उतर छै मास ।
इनमें योगी प्राण तजि जाइ ब्रह्म के पास ॥ २४ ॥

**धूमो रात्रिस्तथा कृष्णः षण्मासा दक्षिणायनम् ॥**
**तत्र चांद्रमसं ज्योतिर्योगी प्राप्य निवर्तते ॥ २५ ॥**

धूम रात अरु कृष्ण पख दच्छिण के छै मास ।
चन्द्रलोक कों पाइ कै लौटत फेर निरास ॥ २५ ॥

**शुक्लकृष्णे गती ह्येते जगतः शाश्वते मते ॥**
**एकया यात्यनावृत्तिमन्ययाऽऽवर्तते पुनः ॥ २६ ॥**

शुक्ल कृष्ण ये मार्ग दोइ इनहिं सनातन जान ।
एक पाइ लौटन परत दूसर नहिं अस मान ॥ २६ ॥

**नैते सृती पार्थ जानन् योगी मुह्यति कश्चन ॥**
**तस्मात्सर्वेषु कालेषु योगयुक्तो भवार्जुन ॥ २७ ॥**

इन मार्गन कों जानिकै योगी मोहत नाहिं ।
तातें पारथ ! तुम धरौ चित्त योग के माहिं ॥ २७ ॥

**वेदेषु यज्ञेषु तपःसु चैव**
**दानेषु यत्पुण्यफलं प्रदिष्टम् ॥**
**अत्येति तत्सर्वमिदं विदित्वा**
**योगी परं स्थानमुपैति चाद्यम् ॥ २८ ॥**

वेदन में जो फल कह्यो यज्ञ दान तपयुक्त ।
ताहि लाँघि पर पद लहत योगी जीवनमुक्त ॥ २८ ॥

**इति श्रीमद्भगवद्गीता० योगशास्त्रेऽक्षरब्रह्मयोगो नामाष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥**

---

इति अक्षरब्रह्मयोगोनाम अष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

ओ३म् तत् सत्

---

# अध्याय ६

—:o:—

श्रीभगवानुवाच—

इदं तु ते गुह्यतमं प्रवक्ष्याम्यनसूयवे ॥
ज्ञानं विज्ञानसहितं यज्ज्ञात्वा मोक्ष्यसेऽशुभात् १॥

श्रीभगवान ने कहा।

तोइ असूयारहित सों ज्ञान और विज्ञान।
कहौं गोप्य अति जानि जेहि तरिहौ दुःख महान॥ १ ॥

राजविद्या राजगुह्यं पवित्रमिदमुत्तमम् ॥
प्रत्यक्षावगमं धर्म्यं सुसुखं कर्तुमव्ययम् ॥ २ ॥

गोपनीय अति विमल अरु उत्तम विद्या जोइ।
धर्मयुक्त अव्यय सुगम श्रेष्ठ प्रकट फल सोइ॥ २ ॥

अश्रद्दधानाः पुरुषा धर्मस्यास्य परंतप ॥
अप्राप्य मां निवर्तन्ते मृत्युसंसारवर्त्मनि ॥ ३ ॥

याहि धर्म में जो पुरुष श्रद्धा राखत नाहिं।
सो मोक्षों नहिं पाइकै परत मृत्यु मुख माहिं॥ ३ ॥

मया ततमिदं सर्वं जगदव्यक्तमूर्तिना ॥
मत्स्थानि सर्वभूतानि न चाहं तेष्ववस्थितः॥ ४ ॥

अलखमूर्त्ति मोसों अहै व्याप्त सकल संसार।
सब प्राणी मोमें बसैं मैं नहिं प्राणि मझार॥ ४ ॥

न च मत्स्थानि भूतानि पश्य मे योगमैश्वरम् ॥
भूतभृन्न च भूतस्थो ममात्मा भूतभावनः ॥ ५ ॥

मोमें भूतहु नहिं टिकैं देख योगबल एहि ।
जातें मैं रहि पृथक ही पालों पोषों तेहि ॥ ५ ॥

**यथाऽऽकाशस्थितो नित्यं वायुः सर्वत्रगो महान् ॥**
**तथा सर्वाणि भूतानि मत्स्थानीत्युपधारय ॥ ६ ॥**

पवन पार्थ ! सर्वत्र ज्यों नभ बिच करत पयान ।
त्यों मम आश्रितभूत सब निश्चित यह मत मान ॥ ६ ॥

**सर्वभूतानि कौंतेय प्रकृतिं यांति मामिकाम् ॥**
**कल्पक्षये पुनस्तानि कल्पादौ विसृजाम्यहम् ॥ ७ ॥**

भूतग्राम मम प्रकृति कों कल्प अन्त में जाइ ।
सृजौं सबहि कुन्तीतनय कल्प आदि फिर ताइ ॥ ७ ॥

**प्रकृतिं स्वामवष्टभ्य विसृजामि पुनः पुनः ॥**
**भूतग्राममिमं कृत्स्नमवशं प्रकृतेर्वशात् ॥ ८ ॥**

आश्रय लै निज प्रकृति कौ सिरजों बारम्बार ।
इन सब प्राणिन कों अवश प्रकृति रूप अनुसार ॥ ८ ॥

**न च मां तानि कर्माणि निबध्नंति धनंजय ॥**
**उदासीनवदासीनमसक्तं तेषु कर्मसु ॥ ९ ॥**

सृष्टि कर्म के करन तें मोकों बन्धन नाहिं ।
उदासीन जिमि थिर रहौं नाहिं फँसत तिन माहिं ॥ ९ ॥

**मयाऽध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम् ॥**
**हेतुनाऽनेन कौंतेय जगद्विपरिवर्तते ॥ १० ॥**

मोतें प्रेरित प्रकृत यहि रचै चराचर भूत ।
ता कारन जग होत है सुन कुन्ती के पूत ॥ १० ॥

**अवजानंति मां मूढा मानुषीं तनुमाश्रितम् ॥**
**परं भावमजानंतो मम भूतमहेश्वरम् ॥ ११ ॥**

करै अवज्ञा मूढ़ जो लखि मम नरतन भाव ।
सब भूतन कौ ईश पर जानत नाहिं प्रभाव ॥ ११ ॥

**मोघाशा मोघकर्माणो मोघज्ञाना विचेतसः ॥**
**राक्षसीमासुरीं चैव प्रकृतिं मोहनीं श्रिताः ॥ १२ ॥**

विफल कर्म आशा विफल ज्ञान विफल अरु चित्त ।
प्रकृति राक्षसी आसुरी सोइ मोहत है नित्त ॥ १२ ॥

**महात्मानस्तु मां पार्थ दैवीं प्रकृतिमाश्रिताः ॥**
**भजंत्यनन्यमनसो ज्ञात्वा भूतादिमव्ययम् ॥ १३ ॥**

भजत महात्मा मोहि नित मोमें ही चितलाय ।
सब भूतन कौ आदि लखि दैव प्रकृति कों पाय ॥ १३ ॥

**सततं कीर्तयंतो मां यतंतश्च दृढव्रताः ॥**
**नमस्यंतश्च मां भक्त्या नित्ययुक्ता उपासते ॥ १४ ॥**

यश मेरौ गावत सदा यत करत व्रतधीर ।
युक्त भक्ति तें नमत पुनि मोहि उपासत वीर ! ॥ १४ ॥

**ज्ञानयज्ञेन चाप्यन्ये यजंतो मामुपासते ॥**
**एकत्वेन पृथक्त्वेन बहुधा विश्वतोमुखम् ॥ १५ ॥**

ज्ञानयज्ञ तें दूसरे यजत उपासत मोइ ।
एक पृथक् बहुधा समुझि सब में व्यापक कोइ ॥ १५ ॥

**अहं क्रतुरहं यज्ञः स्वधाहमहमौषधम् ॥**
**मंत्रोऽहमहमेवाज्यमहमग्निरहं हुतम् ॥ १६ ॥**

मैं क्रतु हों मैं यज्ञ हों मोहि स्वधा तू जान ।
मन्त्र औषधी घृत अगिन हुत मोही कों मान ॥ १६ ॥

**पिताहमस्य जगतो माता धाता पितामहः ॥**
**वेद्यं पवित्रमोंकार ऋक् साम यजुरेव च ॥ १७ ॥**

मात पिता सब जगत कौ और पितामह मानु ।
धाता प्रभु ऋक साम यजु ओंकार पहिचानु ॥ १७ ॥

**गतिर्भर्ता प्रभुः साक्षी निवासः शरणं सुहृत ॥**
**प्रभवः प्रलयः स्थानं निधानं बीजमव्ययम् ॥ १८ ॥**

गति भर्त्ता साक्षी प्रभू शरण मित्र अरु धाम ।
प्रभव प्रलय अरु बीज हों अरु लक्ष्मी कौ ठाम ॥ १८ ॥

**तपाम्यहमहं वर्षं निगृह्णाम्युत्सृजामि च ॥**
**अमृतं चैव मृत्युश्च सदसच्चाहमर्जुन ॥ १९ ॥**

मैं बरसावत मेह कों रोकत छाँड़त तात ।
अमृत मृत्यु सत असत हों सुनु पारथ ! यह बात ॥ १९ ॥

**त्रैविद्या मां सोमपाः पूतपापा**
**यज्ञैरिष्ट्वा स्वर्गतिं प्रार्थयंते ॥**
**ते पुण्यमासाद्य सुरेंद्रलोक-**
**मश्नंति दिव्यान्दिवि देवभोगान् ॥ २० ॥**

यज्ञ करत पापन दहत चाहत सुरपुर वास ।
पुण्य लहत सुरपुर बसत भोगत भोग विलास ॥ २० ॥

**ते तं भुक्त्वा स्वर्गलोकं विशालं**
**क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशंति ॥**

एवं त्रयीधर्ममनुप्रपन्ना
गतागतं कामकामा लभंते ॥ २१ ॥

स्वर्गलोक सुख भोगिकै पुण्य क्षीण जब होत ।
काम्य कर्म अनुसार तब लौटत दूसर पोत ॥ २१ ॥

अनन्याश्चिंतयंतो मां ये जनाः पर्युपासते ॥
तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम् ॥ २२ ॥

जो अनन्यमन भजत है मोकों चित्त लगाइ ।
योग क्षेमता युक्त कों पहुँचावहुँ हिय लाइ ॥ २२ ॥

येऽप्यन्यदेवताभक्ता यजंते श्रद्धयान्विताः ॥
तेऽपि मामेव कौंतेय यजंत्यविधिपूर्वकम् ॥ २३ ॥

अन्य देव हू पूजते जे चित श्रद्धा लाइ ।
पारथ ! सोहू मोहि कों पूजत विधि बिलगाइ ॥ २३ ॥

अहं हि सर्वयज्ञानां भोक्ता च प्रभुरेव च ॥
न तु मामभिजानंति तत्त्वेनातश्च्यवंति ते ॥ २४ ॥

भोगी मैं सब यज्ञ कौ प्रभु अरु जग करतार ।
मोहि न जानत तत्त्व तें गिरैं सो बारम्बार ॥ २४ ॥

यांति देवव्रता देवान् पितॄन्यांति पितृव्रताः ॥
भूतानि यांति भूतेज्या यांति मद्याजिनोऽपि माम्

सुरपूजक पावत सुरन पितरन तिनके भक्त ।
भूत पूजि भूतन लहैं मोकों मम आसक्त ॥ २५ ॥

पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ॥
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥ २६ ॥

पत्र पुष्प फल जल जु कोउ भक्तिभाव तें देइ ।
शुद्ध बुद्धि की वस्तु तिह खइहों हर्षित लेइ ॥ २६ ॥

**यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ॥**
**यत्तपस्यसि कौंतेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥ २७ ॥**

करहु खाहु होमहु जपहु दान करहु कछु जोइ ।
कुन्तीसुत ! जो तप करहु करहु समर्पण मोइ ॥ २७ ॥

**शुभाशुभफलैरेवं मोक्ष्यसे कर्मबंधनैः ॥**
**संन्यासयोगयुक्तात्मा विमुक्तो मामुपैष्यसि ॥२८॥**

या विधि सब शुभ अशुभ फल कर्मबन्ध छुट जाइ ।
आत्मयोगसंन्यासयुत मोकों मिलिहै आइ ॥ २८ ॥

**समोऽहं सर्वभूतेषु न मे द्वेष्योऽस्ति न प्रियः ॥**
**ये भजंति तु मां भक्त्या मयि ते तेषु चाप्यहम् २९**

मैं सम सब भूतन विषें प्रिय अप्रिय नहिं कोइ ।
जो मोकों चित दै भजै मैं तिहि मोमें सोइ ॥ २९ ॥

**अपि चेत्सुदुराचारो भजते मामनन्यभाक् ॥**
**साधुरेव स मंतव्यः सम्यग्व्यवसितो हि सः ॥३०॥**

भजत जु दुष्टाचार हू मोही में चित लाइ ।
सम्यक् व्यवसायी सुजन पारथ ! मानहु ताइ ॥ ३० ॥

**क्षिप्रं भवति धर्मात्मा शश्वच्छांतिं निगच्छति ॥**
**कौंतेय प्रतिजानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति ॥ ३१ ॥**

धर्मनिष्ठ हुइ शीघ्र ही नित्य शान्ति लह सोइ ।
पार्थ ! जानु मम भक्त को नाश कबहुँ नहिं होइ ॥ ३१ ॥

**मां हि पार्थ व्यपाश्रित्य येऽपि स्युः पापयोनयः ॥**
**स्त्रियो वैश्यास्तथा शूद्रास्तेऽपि यांति परां गतिम् ॥**

मेरौ आश्रय पाइकै पापी हू जो होइ ।
वैश्य शूद्र वनिता तथा लहहिं परमपद सोइ ॥ ३२ ॥

**किं पुनर्ब्राह्मणाः पुण्या भक्ता राजर्षयस्तथा ॥**
**अनित्यमसुखं लोकमिमं प्राप्य भजस्व माम् ॥ ३३ ॥**

क्यों नहिं विप्र पवित्र पुनि राजर्षी मम भक्त ।
अनित क्लेशमय लोक लहि भज मोहिं होइ विरक्त ॥ ३३ ॥

**मन्मना भव मद्भक्तो मद्याजी मां नमस्कुरु ॥**
**मामेवैष्यसि युक्त्वैवमात्मानं मत्परायणः ॥ ३४ ॥**

मोमें चित्त लगाइकै पूजहु निस दिन मोइ ।
मो कहँ सब अर्पण करहु मिलै मोर पद तोइ ॥ ३४ ॥

**इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां**
**योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे राज-**
**विद्याराजगुह्ययोगो नाम**
**नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥**

---

इति राजविद्याराजगुह्ययोगोनाम नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

ओ३म् तत् सत्

---

## अध्याय १०

—:०:—

श्रीभगवानुवाच—

भूय एव महाबाहो शृणु मे परमं वचः ॥
यत्तेऽहं प्रीयमाणाय वक्ष्यामि हितकाम्यया ॥ १ ॥

श्रीभगवान ने कहा ।

महाबाहु ! फिरहू सुनहु परम वाक्य मम जोइ ।
प्रेमयुक्त तोतैं कहौं अति हितकारक सोइ ॥ १ ॥

न मे विदुः सुरगणाः प्रभवं न महर्षयः ॥
अहमादिर्हि देवानां महर्षीणां च सर्वशः ॥ २ ॥

सुरगण और महर्षि कोउ मम सामर्थ्य न जान ।
सुरमहर्षिगण सबनसों प्रथम मोहि तू मान ॥ २ ॥

यो मामजमनादिं च वेत्ति लोकमहेश्वरम् ॥
असंमूढः स मर्त्येषु सर्वपापैः प्रमुच्यते ॥ ३ ॥

जानै मोइ अनादि अज लोक महेश्वर जोइ ।
सब पापन तैं मुक्त है दिव्य ज्ञान लह सोइ ॥ ३ ॥

बुद्धिर्ज्ञानमसंमोहः क्षमा सत्यं दमः शमः ॥
सुखं दुःखं भवो भावो भयं चाभयमेव च ॥ ४ ॥

बुद्धि सत्य शम दम क्षमा अव्याकुलता ज्ञान ।
तुष्टि दुःख सुख भय अभय भव अभाव तपदान ॥ ४ ॥

अहिंसा समता तुष्टिस्तपो दानं यशोऽयशः ॥
भवंति भावा भूतानां मत्त एव पृथग्विधाः ॥ ५ ॥

अयश अहिंसा यश तथा समता अरु सम भाव ।
मोई सों सब होत हैं पृथक पृथक कहलाव ॥ ५ ॥

**महर्षयः सप्त पूर्वे चत्वारो मनवस्तथा ॥**
**मद्भावा मानसा जाता येषां लोक इमाः प्रजाः ॥६॥**

सात महर्षी पूर्व जो भये तथा मनु चार ।
सो मम मानसजात हैं तिनहीं तैं संसार ॥ ६ ॥

**एतां विभूतिं योगं च मम यो वेत्ति तत्त्वतः ॥**
**सोऽविकंपेन योगेन युज्यते नात्र संशयः ॥ ७ ॥**

मेरी योगविभूति कौं जानत है जो पार्थ !
अचल योगयुत सो अहै मानहु वचन यथार्थ ॥ ७ ॥

**अहं सर्वस्य प्रभवो मत्तः सर्वं प्रवर्तते ॥**
**इति मत्वा भजंते मां बुधा भावसमन्विताः ॥८॥**

मैं सब को कर्त्ता अहौं मेरे तैं सब होइ ।
ऐसें निश्चल भावयुत संत भजत हैं मोइ ॥ ८ ॥

**मच्चित्ता मद्गतप्राणा बोधयंतः परस्परम् ॥**
**कथयंतश्च मां नित्यं तुष्यंति च रमंति च ॥ ९ ॥**

मो में चित्त लगाइकै मोई में गत प्रान ।
आपस में मोकों कहहिं लहि रति तोष महान ॥ ९ ॥

**तेषां सततयुक्तानां भजतां प्रीतिपूर्वकम् ॥**
**ददामि बुद्धियोगं तं येन मामुपयांति ते ॥ १० ॥**

या विधि जो मोकों भजैं सदा प्रीति चित लाइ ।
बुद्धियोग तेहि देत हूँ जातें मोहिं मिलिजाइ ॥ १० ॥

**तेषामेवानुकंपार्थमहमज्ञानजं तमः ॥**

**नाशयाम्यात्मभावस्थो ज्ञानदीपेन भास्वता॥११॥**

दया हेतु तिन पै महा करिकै ज्ञान प्रकाश।

आतमभाव थिर करत हौं अज्ञानज तम नाश ॥ ११ ॥

**अर्जुन उवाच—**

**परं ब्रह्म परं धाम पवित्रं परमं भवान् ॥**

**पुरुषं शाश्वतं दिव्यमादिदेवमजं विभुम् ॥ १२ ॥**

अर्जुन ने कहा।

परब्रह्म परधाम अरु परम पवित्र महान।

पुरुष सनातन दिव्य अरु आदिदेव भगवान ॥ १२ ॥

**आहुस्त्वामृषयः सर्वे देवर्षिर्नारदस्तथा ॥**

**असितो देवलो व्यासः स्वयं चैव ब्रवीषि मे ॥१३॥**

आदिदेव विभु सब कहत देवर्षी करि गान।

असित व्यास देवल सबहि अरु नारद मतिमान ॥ १३ ॥

अथवा

ऐसे तुम हो कहत सब ऋषि नारद मतिमान।

असित व्यास देवल तथा आपहु करत बखान ॥ १३ ॥

**सर्वमेतदृतं मन्ये यन्मां वदसि केशव ॥**

**नहि ते भगवन्व्यक्तिं विदुर्देवा न दानवाः ॥ १४ ॥**

केशव ! जो तुम कहत हो सत्य वचन है सोइ।

प्रभजी तब संभव नहीं लखैं सुरासुर कोइ ॥ १४ ॥

स्वयमेवात्मनाऽऽत्मानं वेत्थ त्वं पुरुषोत्तम ॥
भूतभावन भूतेश देवदेव जगत्पते ॥ १५ ॥

आप आप कौं आपही जानत हौ भूतेश !
पुरुषोत्तम ! विश्वेश ! प्रभु ! जगकर्त्ता ! देवेश ! ॥ १५ ॥

वक्तुमर्हस्यशेषेण दिव्या ह्यात्मविभूतयः ॥
याभिर्विभूतिभिर्लोकानिमांस्त्वं व्याप्य तिष्ठसि १६

आपन दिव्य विभूति की कहौ कृपा करि गाथ !
जिनतैं इन लोकन बसौ व्याप्त होइ यदुनाथ ! ॥ १६ ॥

कथं विद्यामहं योगिंस्त्वां सदा परिचिंतयन् ॥
केषु केषु च भावेषु चिंत्योऽसि भगवन्मया ॥ १७ ॥

केहि प्रकार चिंतन करत जानूँ योगी तोइ ।
किन किन भावन में करूं तव चिन्तन कहु मोइ ॥ १७ ॥

विस्तरेणात्मनो योगं विभूतिं च जनार्दन ॥
भूयः कथय तृप्तिर्हि शृण्वतो नास्ति मेऽमृतम् ॥ १८ ॥

निज विभूति अरु योग पुनि कहौ सहित विस्तार ।
अमृतोपम सुनि वचन तव होत न तृप्ति हमार ॥ १८ ॥

श्रीभगवानुवाच—

हंत ते कथयिष्यामि दिव्या ह्यात्मविभूतयः ॥
प्राधान्यतः कुरुश्रेष्ठ नास्त्यंतो विस्तरस्य मे ॥ १९ ॥

श्रीभगवान ने कहा ।

हे अर्जुन ! मैं कहत हौं दिव्य विभूति प्रधान ।
नहिं जिनको कोउ अन्त है, मम विस्तार महान ॥ १९ ॥

अहमात्मा गुडाकेश सर्वभूताशयस्थितः ॥
अहमादिश्च मध्यं च भूतानामंत एव च ॥ २० ॥

मैं आतमा सब भूतचित रहों पार्थ यहि जान ।
आदि अन्त अरु मध्य हों भूतन कौ असमान ॥ २० ॥

आदित्यानामहं विष्णुर्ज्योतिषां रविरंशुमान् ॥
मरीचिर्मरुतामस्मि नक्षत्राणामहं शशी ॥ २१ ॥

आदित्यन में विष्णु मैं ज्योतिन में पुनि भानु ।
मरुतन मध्य मरीचि हों नखतन में शशि जानु ॥ २१ ॥

वेदानां सामवेदोऽस्मि देवानामस्मि वासवः ॥
इंद्रियाणां मनश्चास्मि भूतानामस्मि चेतना ॥ २२ ॥

वेदन बिच हों साम पुनि इन्द्र सुरन में मान ।
इन्द्रिन में मन चेतना भूतन की मोइ जान ॥ २२ ॥

रुद्राणां शंकरश्चास्मि वित्तेशो यक्षरक्षसाम् ॥
वसूनां पावकश्चास्मि मेरुः शिखरिणामहम् ॥ २३ ॥

रुद्रन में शंकर अहौं यक्षन माहिं कुबेर ।
अष्टवसुन में अग्नि पुनि पर्वत बीच सुमेर ॥ २३ ॥

पुरोधसां च मुख्यं मां विद्धि पार्थ बृहस्पतिम् ॥
सेनानीनामहं स्कंदः सरसामस्मि सागरः ॥ २४ ॥

पुरोहितन में मुख्य मोइ पार्थ ! बृहस्पति जान ।
कार्त्तिकेय सेनपन में सर बिच सागर मान ॥ २४ ॥

महर्षीणां भृगुरहं गिरामस्म्येकमक्षरम् ॥
यज्ञानां जपयज्ञोऽस्मि स्थावराणां हिमालयः ॥ २५ ॥

महा ऋषिन बिच भृगु अहौं प्रणव गिराबिच मान ।
यज्ञन में जपयज्ञ मैं हिमगिरि गिरि बिच जान ॥ २५ ॥

**अश्वत्थः सर्ववृक्षाणां देवर्षीणां च नारदः ॥**
**गंधर्वाणां चित्ररथः सिद्धानां कपिलो मुनिः ॥२६॥**

नारद देवऋषीन बिच पीपल वृत्तन माँहि ।
गंधर्वन में चित्ररथ कपिल मुनिन में आँहि ॥ २६ ॥

**उच्चैःश्रवसमश्वानां विद्धि माममृतोद्भवम् ॥**
**ऐरावतं गजेंद्राणां नराणां च नराधिपम् ॥ २७ ॥**

अश्वन में उच्चैश्रवा अमृतोद्भव मोहिं जान ।
दन्तिन बिच ऐरावतहु नरपति नर बिच मान ॥ २७ ॥

**आयुधानामहं वज्रं धेनूनामस्मि कामधुक् ॥**
**प्रजनश्चास्मि कंदर्पः सर्पाणामस्मि वासुकिः ॥२८॥**

अस्त्र शस्त्र बिच वज्र हौं सर्पन वासुकि नाम ।
धेनुन में सुरधेनु मैं प्रजनन बिच हौं काम ॥ २८ ॥

**अनंतश्चास्मि नागानां वरुणो यादसामहम् ॥**
**पितॄणामर्यमा चास्मि यमः संयमतामहम् ॥ २९ ॥**

नागन बीच अनन्त मैं यादन में जलदेव ।
पितरन में हौं अर्यमा शासक बिच यम लेव ॥ २९ ॥

**प्रह्लादश्चास्मि दैत्यानां कालः कलयतामहम् ॥**
**मृगाणां च मृगेंद्रोऽहं वैनतेयश्च पक्षिणाम् ॥ ३० ॥**

दैत्यन में प्रह्लाद हौं गणितज्ञन बिच काल ।
पशुन मध्य में सिंह हौं खग बिच विनतालाल ॥ ३० ॥

पवनः पवतामस्मि रामः शस्त्रभृतामहम् ॥
झषाणां मकरश्चास्मि स्रोतसामस्मि जाह्नवी ॥ ३१ ॥

शुचिकर्तन में पवन हौं शस्त्रधारि बिच राम ।
मकर झषन में सुरसरित नदियन में बढ़ धाम ॥ ३१ ॥

सर्गाणामादिरंतश्च मध्यं चैवाहमर्जुन ॥
अध्यात्मविद्या विद्यानां वादः प्रवदतामहम् ॥ ३२ ॥

आदि अन्त अरु मध्य मोइ सृष्टिन कौ पहिचान ।
विद्यन में अध्यात्म हौं वाद प्रवादिन मान ॥ ३२ ॥

अक्षराणामकारोऽस्मि द्वंद्वः सामासिकस्य च ॥
अहमेवाक्षयः कालो धाताऽहं विश्वतोमुखः ॥ ३३ ॥

वर्णन माँहि अकार हौं द्वन्द्व समासन माँहि ।
काल विधाता विश्वंमुख हौं जो नाँहि नसाँहि ॥ ३३ ॥

मृत्युः सर्वहरश्चाहमुद्भवश्च भविष्यताम् ॥
कीर्तिः श्रीर्वाक्च नारीणां स्मृतिर्मेधा धृतिः क्षमा ३४

मृत्यु सर्वहर जान मोइ भाग्य भविष्यन माँहि ।
नारिन में वाणी क्षमा धृति मेधा जो आँहि ॥ ३४ ॥

बृहत्साम तथा साम्नां गायत्री छंदसामहम् ॥
मासानां मार्गशीर्षोऽहमृतूनां कुसुमाकरः ॥ ३५ ॥

गायत्री मैं छन्द बिच बृहत्साम बिच साम ।
मासन में अगहन अहौं ऋतुन वसंतहि नाम ॥ ३५ ॥

द्यूतं छलयतामस्मि तेजस्तेजस्विनामहम् ॥
जयोऽस्मि व्यवसायोऽस्मि सत्त्वं सत्त्ववतामहम् ३६

तेजस्विन में तेज मोइ जुआ छलन में जान ।
जय हौं अरु व्यवसाय हौं गुण बिच सत्त्व महान ॥ ३६ ॥

**वृष्णीनां वासुदेवोऽस्मि पांडवानां धनंजयः ॥**
**मुनीनामप्यहं व्यासः कवीनामुशना कविः ॥ ३७ ॥**

वासुदेव यादवन में अर्जुन पण्डन माँहि ।
मुनिन मध्य मैं व्यास हौं शुक्र कविन के ठाँहि ॥ ३७ ॥

**दंडो दमयतामस्मि नीतिरस्मि जिगीषताम् ॥**
**मौनं चैवास्मि गुह्यानां ज्ञानं ज्ञानवतामहम् ॥ ३८ ॥**

शासक कौ मैं दण्ड हौं नीति विजयि की जान ।
मौनी कौ मैं मौन हौं ज्ञानवान को ज्ञान ॥ ३८ ॥

**यच्चापि सर्वभूतानां बीजं तदहमर्जुन ॥**
**न तदस्ति विना यत्स्यान्मया भूतं चराचरम् ॥ ३९ ॥**

सब भूतन कौ बीज जो मैं ही पारथ ! सोइ ।
मेरे बिनु जंगम कबहु थावरहू नहिं होइ ॥ ३९ ॥

**नांतोऽस्ति मम दिव्यानां विभूतीनां परंतप ॥**
**एष तूद्देशतः प्रोक्तो विभूतेर्विस्तरो मया ॥ ४० ॥**

मेरी दिव्य विभूति कौ अन्त कबहु नहिं होइ ।
सूक्ष्म रूप तैं मैं कह्यो तुमहिं परन्तप ! सोइ ॥ ४० ॥

**यद्यद्विभूतिमत्सत्त्वं श्रीमदूर्जितमेव वा ॥**
**तत्तदेवावगच्छ त्वं मम तेजोंऽशसंभवम् ॥ ४१ ॥**

जो जो वस्तु विभूतियुत श्रीयुत ऊर्जित होइ ।
अर्जुन मेरे अंश तैं निश्चय उपजत सोइ ॥ ४१ ॥

अथवा बहुनैतेन किं ज्ञानेन तवार्जुन ॥
विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत् ॥४२॥

अथवा बहु विस्तार तें पार्थ ! प्रयोजन काह ।
एक अंश सों धारि जग थित हों सुनु नरनाह ! ॥ ४२ ॥

इति श्रीमद्भगवद्गीतासूपनिषत्सु ब्रह्मविद्यायां
योगशास्त्रे श्रीकृष्णार्जुनसंवादे विभूति-
योगोनाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

---

इति विभूतिविस्तारयोगानाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥
ओ३म् तत् सत्

---

# अध्याय ११

—:०:—

## अर्जुन उवाच—

**मदनुग्रहाय परमं गुह्यमध्यात्मसंज्ञितम् ॥**
**यत्त्वयोक्तं वचस्तेन मोहोऽयं विगतो मम ॥ १ ॥**

अर्जुन ने कहा ।

दया धारि अति गुह्य जो अध्यातम भगवान ।
वचन कह्यो तातें प्रभो यह मम मोह विहान ॥ १ ॥

**भवाप्ययौ हि भूतानां श्रुतौ विस्तरशो मया ॥**
**त्वत्तः कमलपत्राक्ष माहात्म्यमपि चाव्ययम् ॥ २ ॥**

कमलनयन ! तुमतें सुन्यो भूतन कौ भवनाश ।
अरु अव्यय माहात्म्य कौ तुमने कियौ प्रकाश ॥ २ ॥

**एवमेतद्यथात्थ त्वमात्मानं परमेश्वर ॥**
**द्रष्टुमिच्छामि ते रूपमैश्वरं पुरुषोत्तम ॥ ३ ॥**

सब यथार्थ जो तुम कह्यौ आतम विषै भगवान !
देखन चाहों हों प्रभो तेरौ रूप महान ॥ ३ ॥

**मन्यसे यदि तच्छक्यं मया द्रष्टुमिति प्रभो ॥**
**योगेश्वर ततो मे त्वं दर्शयात्मानव्ययम् ॥ ४ ॥**

मेरे देखन जोग जो मानत प्रभु ! तुम सोइ ।
तौ तुम अव्यय रूप कौ दरस दिखाओ मोइ ॥ ४ ॥

श्रीभगवानुवाच—

पश्य मे पार्थ रूपाणि शतशोऽथ सहस्रशः ॥
नानाविधानि दिव्यानि नानावर्णाकृतीनि च ॥५॥

श्रीभगवान ने कहा ।

मेरे देखो सैकड़न पार्थ ! हजारन रूप ।
नाना विधि अति दिव्य अरु नाना वरण अनूप ॥ ५ ॥

पश्यादित्यान्वसून् रुद्रानश्विनौ मरुतस्तथा ॥
बहून्यदृष्टपूर्वाणि पश्याश्चर्याणि भारत ॥ ६ ॥

भारत ! लखु आदित्य वसु अरु लखु अशुनिकुमार ।
रुद्र मरुत जे नहिं लखे लखु आश्चर्य अपार ॥ ६ ॥

इहैकस्थं जगत्कृत्स्नं पश्याद्य सचराचरम् ॥
मम देहे गुडाकेश यच्चान्यद्द्रष्टुमिच्छसि ॥ ७ ॥

सचर अचर सब जगत कों देखहु एकहि ठौर ।
मेरे तन में, देखनो चाहत जो कछु और ॥ ७ ॥

न तु मां शक्यसे द्रष्टुमनेनैव स्वचक्षुषा ॥
दिव्यं ददामि ते चक्षुः पश्य मे योगमैश्वरम् ॥ ८ ॥

तुम इन आँखिन सों कबहु देखि न सकिहौ मोइ ।
दरसप्राप्ति हित देतहौं दिव्यदृष्टि मैं तोइ ॥ ८ ॥

संजय उवाच—

एवमुक्त्वा ततो राजन् महायोगेश्वरो हरिः ॥
दर्शयामास पार्थाय परमं रूपमैश्वरम् ॥ ९ ॥

संजय ने कहा ।

योगेश्वर श्रीकृष्ण ने अस कहि सुनहु नरेश !
दिखरावा कौन्तेय कों परम स्वरूप विशेष ॥ ९ ॥

**अनेकवक्त्रनयनमनेकाद्भुतदर्शनम् ॥**
**अनेकदिव्याभरणं दिव्यानेकोद्यतायुधम् ॥ १० ॥**

मुख अरु नयन अनेक जहँ अद्भुत दरश अनेक ।
दिव्याभरण अनेक अरु उद्यत शस्त्र न एक ॥ १० ॥

**दिव्यमाल्यांबरधरं दिव्यगंधानुलेपनम् ॥**
**सर्वाश्चर्यमयं देवमनंतं विश्वतोमुखम् ॥ ११ ॥**

दिव्य गंध लेपन तथा दिव्य वसन वर माल ।
सर्वाश्चर्य अनंत सो सब विधि वक्त्र विशाल ॥ ११ ॥

**दिवि सूर्यसहस्रस्य भवेद्युगपदुत्थिता ॥**
**यदि भाः सदृशी सा स्याद्भासस्तस्य महात्मनः १२**

रवि सहस्र को एकदा नभ प्रकाश जस होइ ।
तेज महात्मा कौ अमित ता सम लखियै सोइ ॥ १२ ॥

**तत्रैकस्थं जगत्कृत्स्नं प्रविभक्तमनेकधा ॥**
**अपश्यद्देवदेवस्य शरीरे पांडवस्तदा ॥ १३ ॥**

ता एकहि में सर्व जग बस्यौ अनेक प्रकार ।
देवेश्वर के अंग में लख्यो पार्थ तिहि बार ॥ १३ ॥

**ततः स विस्मयाविष्टो हृष्टरोमा धनंजयः ॥**
**प्रणम्य शिरसा देवं कृतांजलिरभाषत ॥ १४ ॥**

भयो धनंजय चकितचित अरु अति पुलकित गात ।
हाथ जोरि शिर नाइकै प्रभु सों बोल्यौ बात ॥ १४ ॥

अर्जुन उवाच—

**पश्यामि देवांस्तव देव देहे**
**सर्वांस्तथा भूतविशेषसंघान् ॥**
**ब्रह्माणमीशं कमलासनस्थ-**
**मृषींश्च सर्वानुरगांश्च दिव्यान् ॥ १५ ॥**

अर्जुन ने कहा ।

हे देवदेव जगत्पते ! तब देह में मैं देखता ।
सम्पूर्ण प्राणि विशेष का दल और सारे देवता ॥
ब्रह्मा विराजे दीखते आसन कमल के पै वहां ।
सब दिव्य देह महर्षि पन्नग देख पड़ते हैं जहां ॥ १५ ॥

**अनेकबाहूदरवक्त्रनेत्रं**
**पश्यामि त्वां सर्वतोऽनंतरूपम् ॥**
**नांतं न मध्यं न पुनस्तवादिं**
**पश्यामि विश्वेश्वर विश्वरूपम् ॥ १६ ॥**

अगनित उदर मुख नेत्र बाहू दीखते तेरे प्रभो !
चहुँ ओर तें बिनु अन्त भासत रूप तेरौही विभो ॥
नहिं आदि मध्य न अन्त तेरौ जाइ मोपै कछु लखौ ।
विश्वेश ! तुम हो विश्वरूप दया सदा मोपै रखौ ॥ १६ ॥

**किरीटिनं गदिनं चक्रिणं च**
**तेजोराशिं सर्वतो दीप्तिमंतम् ॥**

**पश्यामि त्वां दुर्निरीक्ष्यं समंताद्**
**दीप्तानलार्कद्युतिमप्रमेयम् ॥ १७ ॥**

उन्नत विशाल सुभाल पर सुंदर किरीट दिये हुए ।
कर में गदा कौमोदकी अरु चारु चक्र लिये हुए ॥
अनुपम अगिन रवि तुल्य तेज दिगंत में फैला रहे ।
चहुँ ओरतें यों जगमें गावत हे प्रभो तुम दिख रहे ॥ १७ ॥

**त्वमक्षरं परमं वेदितव्यं**
**त्वमस्य विश्वस्य परं निधानम् ॥**
**त्वमव्ययः शाश्वतधर्मगोप्ता**
**सनातनस्त्वं पुरुषो मतो मे ॥ १८ ॥**

तुमज्ञेय हो अक्षर परम हो विश्व के निधि हो तथा ।
अव्यय सनातन धर्मरक्षक तव परमपावन कथा ॥
मेरी समझ में हो सनातन बस तुम्हीं संसार में ।
और हो पुरुष केवल तुम्हीं यह जान पड़ता है हमें ॥ १८ ॥

**अनादिमध्यांतमनंतवीर्य-**
**मनंतबाहुं शशिसूर्यनेत्रम् ॥**
**पश्यामि त्वां दीप्तहुताशवक्त्रं**
**स्वतेजसा विश्वमिदं तपंतम् ॥ १९ ॥**

शशि सूर्य नेत्र अनन्त बाहु अनन्त वीर्य अनन्त कों ।
मैं आदि मध्य विहीन देखों आपु श्रीभगवन्त कों ॥
अत्यन्त दीप्त हुताश सम मुख ज्योति वाले आपुहो ।
या विश्व कों निज तेजसों प्रभुजी तपावत आपुहो ॥ १९ ॥

**द्यावापृथिव्योरिदमंतरं हि**
**व्याप्तं त्वयैकेन दिशश्च सर्वाः ॥**
**दृष्ट्वाऽद्भुतं रूपमुग्रं तवेदं**
**लोकत्रयं प्रव्यथितं महात्मन् ॥ २० ॥**

आकाश भूतल मध्य में जो है प्रभो ! यह अन्तराल ।
अरु सब दिशा हू व्याप्त हैं तुम एकसों ही विश्वपाल ॥
यह देखि कै विकराल रूप विशाल अनुपम जो अहै ।
त्रैलोक्य है भयभीत कैसे तेज तेरौ सहि सकै ॥ २० ॥

**अमी हि त्वां सुरसंघा विशंति**
**केचिद्भीताः प्रांजलयो गृणंति ॥**
**स्वस्तीत्युक्त्वा महर्षिसिद्धसंघाः**
**स्तुवंति त्वां स्तुतिभिः पुष्कलाभिः॥२१॥**

ये प्रभो ! अगनित अमरगन देह तेरे में पड़े ।
कोउ कोउ अति भयभीत ह्वै कर हाथ जोडेहैं खड़े ॥
''स्वस्ति'' कहि कहिकै महर्षी सिद्धगण अस्तुति करैं ।
विश्वेश ! पूरी रीतिसों तेरी, तथा दर्शन लहैं ॥ २१ ॥

**रुद्रादित्या वसवो ये च साध्या**
**विश्वेऽश्विनौ मरुतश्चोष्मपाश्च ॥**
**गंधर्वयक्षासुरसिद्धसंघा**
**वीक्षंते त्वां विस्मिताश्चैव सर्वे ॥ २२ ॥**

आदित्य वसु गंधर्व रुद्र समीर विश्वेदेवहू ।
अश्विनिकुमार मुनीशगण अरु पितर ठाढ़े दिश चहू ॥

हे विश्वरूप जगत्पते ! सब रूप तेरौ लखि रहे ।
है चकित चित दृगफारिकै, आश्चर्य में सब मुग्ध से॥ २२ ॥

**रूपं महत्ते बहुवक्त्रनेत्रं**
**महाबाहो बहुबाहूरुपादम् ॥**
**बहूदरं बहुदंष्ट्राकरालं**
**दृष्ट्वा लोकाः प्रव्यथितास्तथाऽहम् ॥ २३ ॥**

बहु नेत्र मुख भुज जघन पाद प्रभूत दंष्ट्रासों कराल ।
बहु जठर रूप महान लखि तव व्यथित मैं अरु लोकपाल ॥ २३ ॥

**नभःस्पृशं दीप्तमनेकवर्णं**
**व्यात्ताननं दीप्तविशालनेत्रम् ॥**
**दृष्ट्वा हि त्वां प्रव्यथितांतरात्मा**
**धृतिं न विंदामि शमं च विष्णो ॥ २४ ॥**

हे विश्वपति ! आकाश तें पृथ्वी तलक तुम लग रहे ।
बहु वर्ण नेत्र विशाल मुख चहुँ ओर फैले दिख रहे ॥
त्रैलोक्य भासक तेजपुंज न कोउ जाकों सहिसकै ।
धीरज छुड़ावत मोर नहिं कोउ और हू धीरज धरै ॥ २४ ॥

**दंष्ट्राकरालानि च ते मुखानि**
**दृष्ट्वैव कालानलसंनिभानि ॥**
**दिशो न जाने न लभे च शर्म**
**प्रसीद देवेश जगन्निवास ॥ २५ ॥**

प्रलयकालिक अगिन सम डाढ़ें कराल विलोकिकै ।
संदीप्त भयकारक, मुखनकों ताकि नहिं धीरज रहै ॥

मोकों कछुक नहिं सूझ आवत दिसनकों भूलत अहों।
मोपरि दया करु नाथ! जगधर! देवदेव! अधीरहों ॥ २५ ॥

**अमी च त्वां धृतराष्ट्रस्य पुत्राः**
**सर्वे सहैवावनिपालसंघैः ॥**
**भीष्मो द्रोणः सूतपुत्रस्तथासौ**
**सहास्मदीयैरपि योधमुख्यैः ॥ २६ ॥**

ये पुत्र सब धृतराष्ट्र के भगवन्! महीपति और हू।
भीषम अचारज द्रोण राधापूत हे श्रीनाथ जू॥
नेता हमारी सेन के हू जो इहाँ आये लड़न।
मित्रारि दोऊ दलन के हे दुःखभयदारिदहरन! ॥ २६ ॥

**वक्त्राणि ते त्वरमाणा विशंति**
**दंष्ट्राकरालानि भयानकानि ॥**
**केचिद्विलग्ना दशनांतरेषु**
**संदृश्यंते चूर्णितैरुत्तमांगैः ॥ २७ ॥**

तेरे मुखन बिच शीघ्र धसते जो भयानक उग्र हैं।
जिनकी कराल विशाल डाढ़ें अगिन सम दस दिश दहैं।
कोउ कोउ डाढ़न बिच लटकते दृष्टिगोचर हैं विभो!
शिर चूर्ण जिनके ह्वै रहे नहिं बचत दीखत हैं प्रभो!॥ २७ ॥

**यथा नदीनां बहवोऽबुवेगाः**
**समुद्रमेवाभिमुखा द्रवंति ॥**
**तथा तवामी नरलोकवीरा**
**विशंति वक्त्राण्यभिविज्वलंति ॥ २८ ॥**

जैसे नदी बहु वेगतें धावत दिखाई देत हैं ।
अरु पहुँच करि तट निकट वे सब परत धाइ समुद्र में ॥
तैसेहिं ये नरपाल हू सब आपु के मुख में धसैं ।
अरु अगिन सम विकराल डाढ़न बीच पिसते दिखपड़ें ॥ २८ ॥

**यथा प्रदीप्तं ज्वलनं पतंगा**
**विशंति नाशाय समृद्धवेगाः ॥**
**तथैव नाशाय विशंति लोका-**
**स्तवापि वक्त्राणि समृद्धवेगाः ॥ २९ ॥**

जैसे भड़कती अगिन बिच आकर स्वयं पड़ते पतंग ।
अरु नाश होजाते वहीं जलकर झुलस कर एकसंग ॥
तैसेहि ये धावत विवश सब लोक हू सर्वस विभो !
तुम्हरे मुखन बिच धाइकै नस जा रहे हैं हे प्रभो ! ॥ २९ ॥

**लेलिह्यसे ग्रसमानः समंता-**
**ल्लोकान्समग्रान्वदनैर्ज्वलद्भिः ॥**
**तेजोभिरापूर्य जगत्समग्रं**
**भासस्तवोग्राः प्रतपंति विष्णो ॥ ३० ॥**

व्याप्त करि सब जगत कों निज तेजसों चहुँ ओरतें ।
ग्रसते ज्वलित तुम मुखनि तें सब लोकगण कों चाटते ॥
हे देव व्यापनशील सब जग मांहि संतत हे विभो !
तव दीप्ति है अति उग्र जो सब कों तपाती है प्रभो ! ॥ ३० ॥

**आख्याहि मे को भवानुग्ररूपो**
**नमोऽस्तु ते देववर प्रसीद ॥**

**विज्ञातुमिच्छामि भवंतमाद्यं**
**न हि प्रजानामि तव प्रवृत्तिम् ॥ ३१ ॥**

मोंको बताओ देववर ! तुम कौन हो का करत हो।
क्यों रूप यह धारण कियौ ? मोपरि दया करि सो कहो ॥
जानन चहत हों हे दयामय ! खोलदो इस भेद को।
कारण नहीं मैं जानता मुझको बताओ हे प्रभो ! ॥ ३१ ॥

**श्रीभगवानुवाच—**

**कालोऽस्मि लोकक्षयकृत्प्रवृद्धो**
**लोकान्समाहर्तुमिह प्रवृत्तः ॥**
**ऋतेऽपि त्वां न भविष्यंति सर्वे**
**येऽवस्थिताः प्रत्यनीकेषु योधाः ॥ ३२ ॥**

श्रीभगवान ने कहा ।

लोकगण कौ नाशकर्त्ता बढ़ि रह्यौ मैं काल हों।
नाश लोकन कौ करनकों यहँ उपस्थित आज हों ॥
योधा खड़े जो प्रति अनी जिन देखता तू है यहाँ।
तू भी न मारैगा जो इनको तो भी बच सकते कहाँ ॥ ३२ ॥

**तस्मात्त्वमुत्तिष्ठ यशो लभस्व**
**जित्वा शत्रून्भुंक्ष्व राज्यं समृद्धम् ॥**
**मयैवैते निहताः पूर्वमेव**
**निमित्तमात्रं भव सव्यसाचिन् ॥ ३३ ॥**

तातें उठौ अर्जुन ! लड़ौ यश लेउ शत्रुन जीतिकै।
राज्य सुख अरु सम्पदा के भोग भोगौ नीति तैं ॥

पहिले ही मैंने इन सबनकों मार डारौ है इहाँ ।
सव्यसाचि ! निमित्त लगि होजाउ ठाड़े तुम वहाँ ॥ ३३ ॥

**द्रोणं च भीष्मं च जयद्रथं च**
**कर्णं तथाऽन्यानपि योधवीरान् ॥**
**मया हतांस्त्वं जहि मा व्यथिष्ठा**
**युद्ध्यस्व जेताऽसि रणे सपत्नान् ॥ ३४ ॥**

पहिले ही मैंने मार डारे हैं सबी योधान को ।
भीषम जयद्रथ कर्ण द्रोण समस्त सेनप हू अहो ! ॥
मेरे ही मारे मार तू, मत तू दुखी हो, मित्रवर !
जीतैगा शत्रुन कों समर बिच, वेगि उठकै युद्धकर ॥ ३४ ॥

**संजय उवाच—**

**एतच्छ्रुत्वा वचनं केशवस्य**
**कृतांजलिर्वेपमानः किरीटी ॥**
**नमस्कृत्वा भूय एवाह कृष्णं**
**सगद्गदं भीतभीतः प्रणम्य ॥ ३५ ॥**

संजय ने कहा ।

या भांतितें श्रीकृष्णजी के पार्थ सुनिकै ये वचन ।
कर जोरि थरथर कांपता विश्वेश सों लागा कहन ॥
गद्गद गिरा है नमत पुनि पुनि और भुइँ में लोटता ।
विस्मित हृदय कछु गिड़गिड़ाता और पुनि कछु सोचता ३५ ॥

**अर्जुन उवाच—**

**स्थाने हृषीकेश तव प्रकीर्त्या**
**जगत्प्रहृष्यत्यनुरज्यते च ॥**

**रक्षांसि भीतानि दिशो द्रवंति**
**सर्वे नमस्यंति च सिद्धसंघाः ॥ ३६ ॥**

अर्जुन ने कहा।

आनन्दमय यह उचित ही है विश्व सब हे विश्वरूप !
तेरी प्रशंसा कीर्ति करिकै प्रेम पद पावत अनूप ॥
पूर्वादि दिशिकों नाथ ! निश्चर डरत काँपत द्रवत हैं।
समुदाय सिद्धन के चहूँ दिस दृष्टिगोचर नमत हैं ॥ ३६ ॥

**कस्माच्च ते न नमेरन्महात्मन्**
**गरीयसे ब्रह्मणोऽप्यादिकर्त्रे ॥**
**अनंत देवेश जगन्निवास**
**त्वमक्षरं सदसत्तत्परं यत् ॥ ३७ ॥**

वे सब नमन क्यों नाहिं करें तुम देवदेव अनन्त हो।
गुरुतम महात्मा आपु हो स्रष्टाहुतें बढ़ कर प्रभो ! ॥
जो कछु असत सत है इहां तुम ताहुतें ऊपर रहौ।
देवेश अक्षर ब्रह्म तुम जगदीश तुम ही कों कहौ ॥ ३७ ॥

**त्वमादिदेवः पुरुषः पुराण-**
**स्त्वमस्य विश्वस्य परं निधानम् ॥**
**वेत्ताऽसि वेद्यं च परं च धाम**
**त्वया ततं विश्वमनंतरूप ॥ ३८ ॥**

तुम आदिदेव पुराण पूरुष विश्वधाम विशाल हो।
वेत्ता तुम्हीं अरु वेद्य हू परधाम जग में व्याप्त हो ॥ ३८ ॥

**वायुर्यमोऽग्निर्वरुणः शशांकः**
**प्रजापतिस्त्वं प्रपितामहश्च ॥**
**नमो नमस्तेऽस्तु सहस्रकृत्वः**
**पुनश्च भूयोऽपि नमो नमस्ते ॥ ३९ ॥**

आपु ही तौ वायु हैं यम अग्नि वरुण शशाङ्क हू ।
आपुहि पितामह तिनहु के प्रपितामहहु हे नाथजू ॥
मैं नमन करता आप को हे विश्वपाल हजारबार ।
फिरहू प्रणत है दण्डवत करता हों तुमको बहुप्रकार ॥ ३९ ॥

**नमः पुरस्तादथ पृष्ठतस्ते**
**नमोऽस्तु ते सर्वत एव सर्व ॥**
**अनंतवीर्यामितविक्रमस्त्वं**
**सर्वं समाप्नोषि ततोऽसि सर्वः ॥ ४० ॥**

अग्रतें अरु पृष्ठतें सब ओरतें तुमको प्रभो !
हे सर्वरूप सदा हमारी बार बार नती विभो ! ॥
अति अमित विक्रम तथा बलकों नाथ तुम नित धरत हो ।
हो सर्व तुम या हेतु तें सब जगत व्यापन करत हो ॥ ४० ॥

**सखेति मत्वा प्रसभं यदुक्तं**
**हे कृष्ण हे यादव हे सखेति ॥**
**अजानता महिमानं तवेदं**
**मया प्रमादात्प्रणयेन वापि ॥ ४१ ॥**

तेरी प्रभो इस भांति महिमा को नहीं जिय जानिकें ।
संप्रीतितें वा भूलतें तुमको सखा निज मानिकें ॥

मैंने तुम्हें यदि कृष्ण यादव हे सखा बोला कड़ा ।
उपहाससहित जो आपुकों कीया असत्कृत हो बड़ा ॥ ४१ ॥

**यच्चावहासार्थमसत्कृतोऽसि**
**विहारशय्यासनभोजनेषु ॥**
**एकोऽथवाप्यच्युत तत्समक्षं**
**तत्क्षामये त्वामहमप्रमेयम् ॥ ४२ ॥**

विहार शय्यासन भोग माहीं
परोक्ष प्रत्यक्ष अकेल जाहीं ॥
कहूँ असत्कार कियो प्रभो ! जो
क्षमो, क्षमा मांगहुँ आपसों सो ॥ ४२ ॥

**पितासि लोकस्य चराचरस्य**
**त्वमस्य पूज्यश्च गुरुर्गरीयान् ॥**
**न त्वत्समोऽस्त्यभ्यधिकः कुतोऽन्यो**
**लोकत्रयेऽप्यप्रतिमप्रभावः ॥ ४३ ॥**

तिहुँलोक में हे नाथ ! तेरौ अति अपार प्रभाव है ।
तेरे समान न और कोऊ अधिक कौ कहँ भाव है ॥
इस चर अचर संसार के भगवन् पिता हो आपुही ।
सब से बड़े गुरुदेव हू हो देवदेवहु आपु ही ॥ ४३ ॥

**तस्मात्प्रणम्य प्रणिधाय कायं**
**प्रसादये त्वामहमीशमीड्यम् ॥**
**पितेव पुत्रस्य सखेव सख्युः**
**प्रियः प्रियायार्हसि देव सोढुम् ॥ ४४ ॥**

तनकों नवाइ प्रणाम करि परसन्न हम तातें करें ।
जैसे पिता अपराध पुत्रनकौ सहन मन सों करें ॥
अरु मित्र मित्रन के यथा प्यारे पियारिन के करें ।
तैसेहि मेरे दोष हू प्रभु सहन अब आपहु करें ॥ ४४ ॥

**अदृष्टपूर्वं हृषितोऽस्मि दृष्ट्वा**
**भयेन च प्रव्यथितं मनो मे ॥**
**तदेव मे दर्शय देव रूपं**
**प्रसीद देवेश जगन्निवास ॥ ४५ ॥**

मोकों बड़ौ ही हर्ष अद्भुत रूप कों लखिकै भयौ ।
डरतें मनहु व्याकुल रह्यौ नहिं जाइ कछु मोपै कह्यौ ॥
तातें कृपा करि पूर्वरूपहि फेर मोइ दिखाइकै ।
सांत्वन करौ हे विश्वभासक ! विश्वरूप हटाइकै ॥ ४५ ॥

**किरीटिनं गदिनं चक्रहस्त-**
**मिच्छामि त्वां द्रष्टुमहं तथैव ॥**
**तेनैव रूपेण चतुर्भुजेन**
**सहस्रबाहो भव विश्वमूर्ते ॥ ४६ ॥**

माथे मुकुट धारण किये कर में सुचक्र गदा लिये ।
दर्शन चहत हों फेर तुम्हरे जैस तुम पहिले दिये ॥
ताही प्रभो ! नररूप कौ पुनि आपु दर्शन दीजिये ।
हे विश्वरूप सहस्रबाहो ! अब कृतारथ कीजिये ॥ ४६ ॥

**श्रीभगवानुवाच—**

**मया प्रसन्नेन तवार्जुनेदं**
**रूपं परं दर्शितमात्मयोगात् ॥**

**तेजोमयं विश्वमनंतमाद्यं**
**यन्मे त्वदन्येन न दृष्टपूर्वम् ॥ ४७ ॥**

श्रीभगवान ने कहा ।

तेरे सिवा नहिं दूसरे ने जो कबहुँ देख्यौ अनूप ।
मैंने मुदित ह्वै के दिखायौ योगबलतें वह सरूप ॥
व्यापक विशाल अनन्त जो है तेज सों परिपूर्ण जो ।
जो सब तें उत्तम रूप है अरु विश्व कौ आधार सो ॥ ४७ ॥

**न वेदयज्ञाध्ययनैर्न दानै-**
**र्न च क्रियाभिर्न तपोभिरुग्रैः ॥**
**एवंरूपः शक्य अहं नृलोके**
**द्रष्टुं त्वदन्येन कुरुप्रवीर ॥ ४८ ॥**

नहिं वेदसों नहिं यज्ञसों नहिं दानसों तपसों नहीं ।
नहिं अन्यहू व्रत कठिन सों यह रूप दीखत है कहीं ॥
या लोक में तौ कितहु नहिं कोऊ सकत है वीरवर !
देखन जो तैंने आजही देखौ है अर्जुन ! दृष्टिभर ॥ ४८ ॥

**मा ते व्यथा मा च विमूढभावो**
**दृष्ट्वा रूपं घोरमीदृङ्ममेदम् ॥**
**व्यपेतभीः प्रीतमनाः पुनस्त्वं**
**तदेव मे रूपमिदं प्रपश्य ॥ ४९ ॥**

अर्जुन ! डरहु मत देखिकै या घोर रूप प्रचण्ड को ।
धीरज धरहु मन थाम करि दिलकों दिलासः मित्रदो ॥

